यह पंचांग भारत सरकार द्वारा स्वीकृत सूक्ष्म दृश्य गणित से बनाया गया है।





अथ

स्व. पं. ईश्वरदत्तजी शर्म रचितं सूक्ष्मदृश्य गणितयुतं

# दशवार्षिकं श्री सरस्वती पंचांगम्

नाना विध मुहूर्तादि सहितम् (सर्वाधिकार प्रकाशकाधीन है)

विक्रम सम्वत् २०६१ समारभ्य २०७० पर्यन्तम्

प्रकाशक : जगदीश प्रसाद शर्मा, 42, गौरव नगर, सिविल लाईन, जयपुर-302019 (राज.)





पता : बोम्बे प्रिन्टर्स, जयपुर, मोतीलाल अटल रोड, जयपुर-३०२००१ – मुरारका स्टोर, नवलगढ (राजस्थान) मूल्य : १२५ रु. उ
४२, गौरव नगर, सिविल लाइन्स, जयपुर-३०२०१९ वितरक : ईश्वरलाल बुक सेलर, त्रिपोलिया बाजार, जयपुर (राज.)



**स्व. पं. ईश्वरदत्त जी शर्मा, नवलगढ़**

जन्म - चैत्र शुक्ला ४ चन्द्रवार सं. १९५७,

स्वर्गवास - फाल्गुन कृष्णा ७ मंगलवार सं. २०४७

**दृश्यगणित ही धर्मशास्त्र सम्मत एवं आर्ष है बाकी सब धर्मशास्त्र के विरुद्ध अनार्ष है।**

यस्मिन पक्षे यत्राकाले येन दृग्गणितैक्यकम्

लभ्यते तेनपक्षेण कुर्यात्तिथ्यादि निर्णयम् (वसिष्ठ)

भचक्रनाभि दृक्सिद्ध कुर्यात श्राद्ध व्रतादिकम (श्री निवास तीर्थ)

इसी प्रकार सम्पूर्ण आर्ष ग्रंथों में दृश्यगणित का ही धर्मशास्त्र सम्मत माना है।

प्रकाशकर्ता - पं. प्यारेलाल शर्मा (शास्त्री)

## काशी धर्मसभा का "बाणवृद्धि रस क्षयः"

कुछ विद्वानों का कहना है तिथि भोग पर "बाणवृद्धो रस क्षयः" धर्मशास्त्र का प्रतिबंध है। परन्तु इसके समर्थन में कहीं एक भी शास्त्रीय प्रमाण नहीं मिलता है। काशी धर्म सभा तथा स्वामी करपात्रीजी एवं शारदा पीठाधीश्वर शंकराचार्य श्री निरंजनदेव तीर्थ आदि के निर्णयों में एक वचन छपा है यथा -

रवीन्दूमंदसंसिद्धात्तथातिथ्यादि भोगतः स्यातांतत्कालबीजोत्थौ बाणवृद्धिरसक्षयौ। अतः पैतृक कर्मादौ तत्काल चरबीजकैः। बाणवृद्धा रसक्षीणा ग्राह्यानान्या तिथिः क्वचित् (श्रीनिवासतीर्थ) इसका अर्थ न समझकर उपर्युक्त विद्वानों ने अर्थ का अनर्थ कर दिया है। इस वाक्य का स्पष्टार्थ (भावार्थ) यह है दृक्सिद्ध मंदस्पष्ट रवि-चंद्र से उत्पन्न तिथिभोग से "ह्रासवृद्धि समीकरण" द्वारा तत्काल चलबीज उत्पन्न होंगे उस तात्कालिक चर (चल) बीज में संस्कार करने से धार्मिक निर्णयार्थ बाणवृद्धारसक्षीणा तिथि होगी यही श्राद्धादि कार्यों में लेना। उपर्युक्त पद्यों से तिथि भोग पर बाणवृद्धी रस क्षय प्रतिबंध का सर्वथा खंडन करके श्री निवास तीर्थ ने ही लिखा है "भचक्रनाभिदृक्सिद्धे कुर्यात् श्राद्ध व्रतादिकम्।"

### ह्रास वृद्धी समीकरण क्या है -

परेहि घटिका न्यूनास्तथैवाऽभ्याधिकाश्चयाः तदर्धक्लृप्त्या पूर्वस्मिन् ह्रासवृद्धि प्रकल्पयेत् (कात्यायन) तिथेः परस्या घटिकाश्चयाः स्युर्न्यूनास्तथैवाऽभ्यधिकाश्च तासाम् अर्ध त्रियोज्यंच तथा प्रयोज्यं ह्रासे च वृद्धौ प्रथमे दिनेतत [लौगाक्षी] यह दो तिथियों की संधिका विषय है तिथि संधिकी परमावधि ५ घटी वृद्धि में, तथा ६ घटी ह्रास के अन्तर्गत ही होती है अतः धर्मशास्त्रियों ने इस ह्रासवृद्धि समीकरण पर आनुमानिक प्रतिबंध लगाया है जिसको अज्ञानता के कारण तिथिभोग पर मानकर भ्रांति हो रही हैं।

यदि तिथिभोग पर यह प्रतिबंध माना जावे तो नीचे लिखे धर्मशास्त्र के निर्णायक वाक्य सब निरर्थक (व्यर्थ) हो जाते हैं यथा -

पूर्वाह्णे चेदमावस्या नापराह्णे भवेद्यदि

प्रतिपत्स्वपि कर्तव्यं श्राद्धं श्राद्धविदोविद्।

चतुर्दश्यां चतुर्थापि अमायत्र न दृश्यते। श्वो भूते प्रतिपद्यत्र भूते कन्यादिकी क्रिया। प्रतिपद्यदमावस्या पूर्वाह्ण व्यापिनी यदि। भूतविद्धैव कर्तव्याः पित्र्येकर्मणि सर्वदा इत्यादिवाक्यों का कहीं भी कोई उपयोग नहीं रहता। अतः तिथि भोग पर "बाणवृद्धि रस क्षयः" यह धर्मशास्त्र का प्रतिबन्ध है यह कहना सर्वथा मूर्खता है। काशी धर्म सभा तिथिभोग पर बाणवृद्धि रस क्षय प्रतिबन्ध को प्रमाणित करने में सर्वथा असमर्थ होकर मौन हो चुकी है अतः "मौनं सम्मति लक्षणं" स्वतः सिद्ध है।

- स्व. पं. ईश्वरदत्तजी शर्मा

# ॥ पञ्चाङ्ग परिचय ॥

पञ्चाङ्ग में तिथि नक्षत्र योग करण इनके घटी पल नवलगढ (राज.) **स्पष्टार्कोदय** के लिखे गये हैं जब कि इससे पूर्व संवत् २०६० तक मध्यमार्कोदय के लिखे जाते थे लेकिन आपके सुझाव और आवश्यकता को ध्यान में रखकर **स्पष्टार्कोदय के घटीपल** लिखे हैं। घटि-पलों में २॥ का भाग देकर भागफल में नवलगढ के स्टै. सूर्योदय के घंटा मिनट जोड़कर साधारण जनहितार्थ रेल्वे (स्टैण्डर्ड) टाईम के घण्टा मिनट लिखे गये है, यह रेल्वे टाईम के घंटा मिनट संपूर्ण भारत में उपयोगी होंगें। मानो किसी तिथि नक्षत्र योग करण का समाप्ति काल १० बजे लिखा है तो कालकत्ता, मुम्बई, मद्रास अमृतसर, राजस्थान आदि संपूर्ण भारत में रेल्वे टाईम से १० बजे ही उसकी समाप्ति होगी। इस पंचांग से भारत के किसी भी गांव या शहर के स्थानिक घटी पल बनाने हों तो अभीष्ट शहर या गांव का स्टैण्डर्ड सूर्योदय इस पंचांग के तिथ्यादि के स्टै. समय में घटाकर शेष को २॥ से गुणा करने पर अभीष्ट गांव या शहर के स्थानिक घटी पल बन जायेंगे। किसी भी गांव या शहर के दिनमान एवं स्टैण्डर्ड सूर्योदयास्त की विधि भी इसी पंचांग में अन्यत्र लिखी हुई है।

इसके अतिरिक्त चंद्रचार, ग्रहचार, भद्रा रेल्वे (स्टै.टा.) के घंटा मिनट लिखे गये हैं। दैनिक सूर्य स्पष्ट रेल्वे टाईम प्रातः ६।२७ बजे का लिखा गया है।

घंटा मिनट पूर्वरात के १२ बजे से दूसरे दिन के सूर्योदय तक के लिखे गये हैं अर्थात् ६ से १२ मध्यान्ह तक, १३ से २४ तक रात के १२ बजे तक व २५ से ३० तक रात के १२ बजे बाद दूसरे दिन सूर्योदय तक के लिखे गये है नवलगढ की दैनिक लग्न सारणी अंग्रेजी मास तारीखों पर स्टै. समय के अनुसार अलग परिशिष्ट पेजों में लिखी है।

हमारे राजस्थानी पंचांगो में विवाह मुहूर्त रात्रि के ही लिखे जाने की परंपरा के अनुसार हम भी रात्रि के ही लग्न लिखते आये हैं परन्तु दिन में विवाह लग्न का निषेध कही देखा नहीं गया और अन्य देशी पंचांगकर्ता लिखते भी हैं और होते भी हैं और पद्धतियों में दिवा विवाहे सूर्य मुदीक्षस्व रात्रि विवाहे ध्रुव मुदीक्षस्व - इससे दिन में विवाह होने का विधान भी प्राप्त है।

अतः सब सोच विचार कर हमने दिन के विवाह लग्न भी लिख दिये हैं और महर्षि कात्यायनोक्त नक्षत्र चतुष्टयी के विवाह मुहूर्त्तों का समावेश भी कर दिया है इन पर विद्वज्ञन आवश्यकतानुसार निर्णय कर लें।

चंद्र राशि प्रवेश रेल्वे घंटा मिनट में लिखें हैं। दैनिक स्पष्ट रवि प्रातः मध्यमार्कोदय ६ बजे बार प्रवृति के समय अर्थात् प्रातः रेल्वे ६।२७ बजे का लिखा गया है उसी समय की रविक्रांति भी लिखी गई है। नवलगढ कोलकत्ता मुम्बई का दिनमान घंटी पल तथा सूर्योदयास्त के घंटा मिनट स्टै. टाईम के (किरण वक्री बवन संस्कार रहित) लिखे गये है, सूर्योदयास्त में किरण वक्री भवन संस्कार करने से वास्तविक क्षितिज वृत्त के उदयास्त में अतर आ जाता है। जिससे इष्ट बनाने तथा धार्मिक निर्णयों में त्रुटि होना संभव है परंतु स्टै. सूर्योदयास्त काल से यदि घड़ी का मिलान करना हो तो पंचांग में लिखित सूर्योदय में दो मिनट किरण वक्री भवन संस्कार घटाकर तथा सूर्यास्त में दो मिनट जोंडकर घटिकायंत्र (घडी) से मिलाना चाहिए क्योंकि गणितागत सूर्योदय क्षितिजवृत्त के उदय से दो मिनट पहले दृष्टि गोचर होता है और गणितागत सूर्यास्त के दो मिनट पीछे तक दृष्टिगोचर रहता है इससे वास्तविक दिनमान भी १० पल (चार मिनट) बढ जाता है।

५२ पंक्तियों के हेडिंग में इष्ट घटी पल नवलगढ स्पष्टार्कोदयिक लिखी गई हैं। साथ ही सर्वत्र उपयोगिता के लिए रेल्वे घंटा मिनट और अयनांशाः (न्यूटेशन संस्कार युक्त) लिख दिये है। विद्वज्ञनों की सुगमता के लिए ५२ पंक्तियों के साथ ही ग्रहों के नक्षत्र चरण भी लिख दिये है।

.... संपादक



| हंसक ज्ञानाय राशीनां तत्वम् | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मेष अग्नि | वृष भूमि | मिथुन वायु | कर्क जल | सिंह अग्नि | कन्या भूमि | तुला वायु | वृश्चिक जल | धनु अग्नि | मकर भूमि | कुंभ वायु | मीन जल |





**श्री सरस्वती ज्योतिष कार्यालय**

42, गौरव नगर, सिविल लाईन्स, जयपुर-302 019 फोन : 226823

एवं नवलगढ (राज.)

## संक्षिप्त जीवन परिचय

भारत के ज्योतिष रत्न पूज्य पिताजी स्व.पं. ईश्वरदत्तजी शर्मा का जन्म झुंझुंनू जिले के बीबासरग्राम में श्री हरीरामजी शर्मा के यहाँ हुआ था और झुंझुंनू में ही शिक्षा प्रात करके बनारस से ज्योतिषविद्या प्राप्त की, नवलगढ़, जिला झुंझुनू में रहकर सं. १९८२ में श्रीसरस्वती पञ्चाङ्ग बनाना प्रारंभ करके प्रति वर्ष, ५ वर्षीय, १० वर्षीय के रुप में बनाकर प्रकाशित किया तथा शतवर्षीय सं.२००१ से २१०० तक का पञ्चाङ्ग बनाकर श्री वेंकटेश्वर शताब्दिपञ्चाङ्ग के नाम से प्रकाशित कराया जोकि विश्व में प्रथम प्रयास था। नवलगढ की जनता द्वारा "नवलगढरत्न" से सम्मानित किए गए तथा ११ वें राष्ट्रीय ज्योतिष सम्मेलन में " ज्योतिष श्री " की उपाधि दी गई। जयपुर में ज्योतिष यंत्रालय द्वारा अनुसंधान व वेध करके भूतपूर्व श्रीमानसिंहजी द्वारा भी मान्यता प्राप्त की थी। धर्मशास्त्र व कर्मकाण्ड में भी शस्त्रानुसार गहराई से वाद विवाद करके सही पक्ष साबित किया। मुंबई मे रहते हुए जनता को ज्योतिष, कर्मकाण्ड व धर्मशास्त्रों के आधार से सही प्रेरणा व सही मार्ग बताकर जनता जनार्दन की अटूट श्रद्धा से सेवा की जो कि सराहनीय है। आप द्वारा बताए गए मुहूर्तादि ज्योतिषशास्त्र एवं धर्मशास्त्र सम्मत होते थे। आप द्वारा कराए गए अनुष्ठानों से जनता को सफलता मिलती थी। भविष्यवाणियां भी सही साबित होती थी। ऐसे अद्वितीय विद्वान का इस परिवार में सदस्य होना हमारा सौभाग्य है। परिवार के सभी सदस्य श्रद्धा से याद करते हुये आप को बारंबार प्रणाम करते है।

सदैव आपका आज्ञाकारी पुत्र -

*जगदीश प्रसाद शर्मा (नवलगढ़, जयपुर)*

## ॥ श्री गुरु चरण कमलेभ्यो नमः ॥

**गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुः गुरुर्देवो महेश्वरः ।**
**गुरुः साक्षात् परं ब्रह्म तस्मै श्री गुरवे नमः ॥**

इस पञ्चाङ्ग के अंतर्गत गणित फलित या मुहूर्तादि जो भी मेरे द्वारा किया गया है इनमें मेरा अपना कुछ भी नहीं हे। जो भी है उन महापुरुष प्रातः स्मरणीय, सर्वदा वंदनीय, विद्या वारिधि सुविज्ञ निधि श्रीगुरु चरणों की महानता है जिन्होनें अनुग्रह करके मुझ जैसे मंदवुद्धि एंव अपरिचित को भी अपना अमूल्य समय देकर अमृतरुपी विद्या का पान करवाया लोकिन मुझ भाग्यहीन का पान वैसा ही रहा जैसे समुद्र में से एक गिलास पानी। प्रथम श्री गुरुचरणों के दर्शन से ऐसे लगा कि न जाने विद्या-दान देंगें या नही। लेकिन चरण स्पर्श के बाद प्रार्थना करने पर मुझे जो प्रत्युत्तर मिला उससे मुझे बहुत आश्चर्य हुआ कि इतने महान विद्वान होते हुए भी इतना कोमल स्वभाव मृदुभाषी अध्यापन में इतने सुविज्ञ कि मंदवुद्धिवाला भी सुगमता पूर्वक अध्ययन कर सकता है। अहंकार का तो स्पर्श मात्र भी नहीं है। पञ्चाङ्ग गणित की जिज्ञासा को लेकर मैनें कई विद्वानों से आग्रहपूर्वक संपर्क किया लेकिन वाञ्छिताभिलाषा से वञ्चित ही रहा और संयोग से जब आपकी चरणरज का दर्शन हुआ तब से तो मेरी वह गति हो रही थी जैसे किसी धनार्थी को स्वयंकुबेर जी यह कहें कि इस खजाने से ले सके उतना धन ले ले। आपकी विद्वता तो पूरा विश्व जानता है कि आपने लोगों के कल्याणार्थ "श्री वेंकटेश्वर शताब्दि पञ्चाङ्ग" का पूर्व काल में ही निर्माण कर दिया था जो कि पूरे एक सौ वर्ष (संवत् २००१ से २१०० तक) का मात्र यही एक पञ्चाङ्ग था। इस पञ्चाङ्ग के निर्माण कार्य से विद्या का अनुमान लगाना वैसे ही कठिन है जैसे महासागर की गहराई का। अस्तु, उन श्री गुरु चरणों को मैं पुनः पुनः प्रणाम करता हूँ।

श्री.श्री. १०८ स्व. पं. ईश्वरदत्त शर्मणोऽनुग्रहीत शिष्यः
पं.श्री रामकुमारात्मज ग्यारसीलाल शर्मा (शास्त्री) मुम्बई ५७.

स जयति सिन्धुरवदनो देवो यत्पादपङ्कजस्मरणम् । वासरमणिरिव तमसां राशीन्नाशयति विघ्नानाम् ॥ अथास्मिन् वर्षे सृष्टितो गताब्दाः १९५५८८५१०५, तत्र कृतयुग प्रमाणम् १७२८०००, त्रेतायुग प्रमाणम् १२९६०००, द्वापरयुग प्रमाणम् ८६४०००, कलियुग प्रमाणम् ४३२०००, तन्मध्ये गतकलिः ५१०५ भोग्यकलिः ४२६८९५ अथास्मिन् संवत्सरे श्रीमन्नृपति वीरविक्रमादित्यराज्येतो गताब्दाः संवत् २०६१ शाकः १९२६ । अथाऽस्मिन् वर्षे राजा रविः, मंत्री भौमः, सस्येशः शुक्रः, धान्येशो बुधः, मेघेशश्चंद्रः, रसेशः शनिः, नीरसेशो गुरुः, फलेशश्चंद्रः, धनेशो गुरुः, दुर्गेशश्चंद्रः, एते दशाधिकारिणः । तत्र बार्हस्पत्य मानेन प्रभवादि षष्ट्यब्दानां मध्ये विष्णु विंशतिकायां ११ हेमलम्बनाम संवत्सरः प्रवर्तते । तस्य मेषाऽर्क समये गत मासादि १०।१९।५८।५ भोग्य मासादि १।१०।१।५५ पिता दैवतं युगम् । वर्षनाम माघ । चतुर्मेघनाम आवर्त्तः । रोहिणी निवासो तटे । समय निवासो रजकगृहे । समय विश्वा १८ । समय वाहनं अश्वः । स्तंभाऽभावः । सोमवत्यमा ३ । सोमवती पंचमी २ । अंगारकी चतुर्थी ३ । भानु सप्तमी ३ । बुधाष्टमी ३ । रविदशमी २ । समय मुहूर्तानि ३१५ । समय दिनानि ३८४ । तिथि क्षयः १८ । तिथि वृद्धिः १२ । अष्टोत्तरी मतेन उत्पत्ति विश्वा ९९ । स्वपति विश्वा ९३ । विंशोत्तरी मतेन उत्पत्ति विश्वा १२३ । स्वपति विश्वा ७५ । वर्षा विश्वा ११ । धान्यम् १३ । तृणम् ९ । शीतम् १५ । तेजः ११ । वायुः १३ । वृद्धिः १५ । क्षयः १५ । विग्रह ११ । (क्षुधा १ । तृष्णा ३ । निद्रा ३ । आलस्य १३ । उद्यम ११ । शान्ति ९ । क्रोध ११ । दण्ड १३ । मैत्री ३ । उत्सव १५ । पाप १५ । पुण्य ११ । उग्रत्व ३ । रसोत्पत्तिः १७ । फलोत्पत्तिः ३ । व्याधि १७ । व्याधिनाश १३ । आचार ११ । अनाचार १५ । मृत्यु ११ । जन्म १९ । चौर ७ । उपशमन ११ । अग्निभय १७ । अग्निशमः ९ । ) सत्यम् ॥, धर्म १॥, पाप १८ । ऐक्यम् ११३ । शनि दृष्टिः पूर्वस्याम । ग्रहणं १ चन्द्रमसः । उद्रिजः १३ । जरायुजः ३ । पिण्डजः ७ । स्वदेजः ११ ।

अथाधिकारिणां फलम् । अथास्मिन वर्षे राजारविस्तत्फलम् - सूर्ये नृपे स्वल्पफलाश्च मेघाः स्वल्पं पयो गौषुजनेषु पीडा । स्वल्पं सुधान्यं फलमल्पवृक्षाश्चौराग्निबाधा निधनं नृपाःणाम् ॥ मंत्रीभौमस्तत्फलम् - अवनिजो ननु मंत्रिकतां गतो भवति दस्युगदादिजवेदना । जनपदेषु जयंसुस्वसंचयंनबहुगोषुपयो द्वीजकर्म च ॥ सस्येशःशुक्रस्तत्फलम - शुक्रोयदाधान्यपतिर्धरायांमेघोजलंवर्षतिशोभनम् प्रियम् । गोधूमशालीक्षुघनं प्रियंगुवृक्षेषु पुष्पाणि सुखप्रदानि ॥ धान्येशोबुधस्तत्फलम् - बुधधान्याधिपेमेघाजलंमुञ्चितिवैभृशम् । सैन्धवेलाटदेशेचमाधवोल्पंचवर्षति ॥ मेघेशश्चंद्रस्तत्फलम् - शशिनितोयदपेयदिगोमहिष्यजस्वरादिषुदग्धिरसंतदा । फलवतीधनधान्यवताधराविविधभोगवताननुभामिनी ॥ रसेशः शनिस्तत्फलम् - रविसुते रसपेरससंक्षयोनजलदागददाश्वपयोधराः । अजगवांगजवाजिस्वरोष्ट्रहाजनपदेषुनरा न रसैर्युताः ॥ नीरसेशोगुरुस्तत्फलम् - हरिद्रापीतवस्तूनिपीतवस्त्रादिकंचयत् । नीरसेशोयदाजीवः सर्वेषांप्रीतिरुत्तमा ॥ फलेशश्चंद्रस्तत्फलम् - यदिविधुः फलपोद्रुमराशयःफलयुतावलिभिः कुसुमैर्युता । द्विजमुखावरभोगसमन्वितानृपतयोनयनाटनतत्पराः ॥ धनेशोगुरुस्तत्फलम् - सुमनसां च गुरुर्द्रविणाधिपो वणिजवृत्तिपराः सुखभाजनाः । फलितपुष्पितभूमिरुहाः सदा विविधद्रव्ययुता भुवि मानवाः ॥ दुर्गेशश्चंद्रस्तत्फलम - गढपतिर्मृगलांछनको यदा नृपसुराज्यविलासितपौरजाः । बहुधनेक्षुजगोरसभोगिनो नरवरा नरवर्णितविग्रहाः ॥ हेमलम्ब नामास्यः संवत्सरः प्रवतर्ते तत्फलम् - हेमलम्बेत्वीतिभीतिर्मध्यसस्यार्घवृष्टयः । भातिभूर्भूपतिक्षोभः खड्गविद्युल्लतादिभिः ॥ वर्षनाम माघ तत्फलम् - सुभिक्षं पूर्वयाम्यायां मध्यमंपश्चिमेतथा । उत्तरेरौरवंमाघेवर्षेधान्यमहर्घता ॥ चतुर्मेघनाम आवर्त्तस्तत्फलम् - आवर्त्तेछिन्न वृष्टिश्च । रोहिणी निवासो तटे तत्फलम् - तटे वृष्टिः सुशोभना । समय निवासो रजकगृहे तत्फलम् - वापीकूपतड़ागानि नदीनदवनानि च । जलपूर्णानि दृश्यन्ते वासो रजकवेश्मनि ॥ अपिच - रजके वृष्टिः रुत्तमा । एवं संचित्य देवज्ञैः कथनीयं शुभाऽशुभम् ॥

(१) वैशाख शुक्ला १५ मंगलवारसंवत् २०६१, ता. ४ मई २००४, खग्रासं **चन्द्रग्रहणम्**, परमग्रास १.२८

| | स्पर्श | सम्मी. | मध्य | उन्मी. | मोक्ष | पर्व |
|---|---|---|---|---|---|---|
| नवलगढ घ. | ४६ | ४८ | ५० | ५१ | ५४ | ८ |
| स्थानिक प. | ०५ | ४८ | १९ | ५१ | ३३ | २८ |
| रेल्वे घं. | २४ | २५ | २६ | २६ | २७ | ३ |
| टाईम मि. | १८ | २३ | ०० | ३६ | ४१ | २३ |

इस ग्रहण का सूतक स्टै १५।१८ बजे से प्रारम्भ होगा। ग्रहण के सूतक में बाल वृद्ध और अस्वस्थ जनों को छोड़कर भोजनादि निषेध है।

(२) नोट - आश्विन शुक्ला १५ गुरुवार, संवत् २०६१, ता. २८ अक्टूबर २००४, नवलगढ में खग्रास चंद्रग्रहण का अभाव है लेकिन भारत के अन्य भागों में दिखाई देगा।

*जहाँ ग्रहण दिखाई नहीं दे वहाँ तत्सम्बधि धार्मिक कृत्य करना आवश्यक नहीं है।*

## सूर्यग्रहणाऽभावः

**नोट- ग्रहणों का विशेष विवरण वार्षिक पञ्चाङ्ग में देखें।**

**पञ्चाङ्ग गणित कर्ताः**

श्री.श्री १०८ पं. ईश्वरदत्त शर्मणोऽनुग्रहीत शिष्यः
पं. ग्यारसी लाल शर्मा (शास्त्री),
५८, राम कुटीर, ३ रा माला, हनुमान रोड़,
विलेपार्ले (पूर्व) मुम्बई ४०० ०५७,
दूरध्वनि क्र.: ८३७ २७८३

वर्ष लग्नम् ९।१९




वर्षेश लग्नम् ५।११




## लाभ खर्च कोष्ठक

| राशि | अष्टोत्तरी मतेन लाभ | अष्टोत्तरी मतेन खर्च | विंशोत्तरी मतेन लाभ | विंशोत्तरी मतेन खर्च |
|---|---|---|---|---|
| मेष | २ | १४ | १४ | ११ |
| वृष | ११ | ५ | ८ | ५ |
| मिथुन | १४ | २ | १४ | २ |
| कर्क | ८ | २ | ८ | १४ |
| सिंह | ११ | ११ | ११ | ११ |
| कन्या | १४ | २ | १४ | २ |
| तुला | ११ | ५ | ८ | ५ |
| वृश्चिक | २ | १४ | १४ | ११ |
| धनु | ५ | ५ | ११ | २ |
| मकर | ८ | १४ | ५ | ५ |
| कुंभ | ८ | १४ | ५ | ५ |
| मीन | ५ | ५ | ११ | २ |

## ॥ ग्रहयोगाद्वर्ष फलम् ॥ संवत् २०६१

ग्रहयोग देखता वर्षफल उत्तम होगा। इस वर्ष में राजा रवि हैं। मेघेश और फलेश और दुर्गेश चंद्र हैं। मंत्री मंगल है। धान्येश बुध है। नीरसेश और धनेश गुरु हैं। सस्येश शुक्र है। रसेश शनि हैं। इस ग्रहमण्डल की विधानसभा में ७ स्थान सौम्यग्रहों को प्राप्त हुए हैं और ३ स्थान उग्रग्रहों को उपलब्ध हुए हैं अतः वर्षफल उत्तम होगा। **चैत्र** - वर्षलग्न मकर होने से उत्तर में बड़े उत्पात तथा नृपगण पीड़ित हों और एक वर्ष तक अच्छी उत्पत्ति तथा सुख हो, मध्य देश में आधी उत्पत्ति हो, कुछ धान्य महँगा हो, अकाल में मेघ वर्षे और धान्यविक्री में लाभ हो। वृक्षों में रोग, चौपायों में पीड़ा, कपास वस्त्र और सूत की महँगाई हो। **वैशाख** - कहीं आरोग्यता कहीं पृथ्वी पर अत्यधिक मरी पड़े। सुभिक्ष हो, अतिवृष्टि हो। श्रृंगार की वस्तुएं महंगी हो, व्यापारी, वैद्य, नौका से जीविका चलाने वाले, जल में उत्पन्न होने वाले द्रव्य तथा घोड़े (अश्व) पीडित हों। रस (मधुर आदि) और मासांत में धान्य की महर्घता हो। **ज्येष्ठ** - अतिवृष्टि हो, जौ गेहूँ में रोग हो, ईख, दूध, रस और घी आदि सस्ते हों, व्यापारी, वैद्य, नौका से जीविका चलाने वाले, जल में उत्पन्न होने वाले द्रव्य तथा घोडे (अश्व) पीडित हों। हाथियों को पीड़ा हो, चाण्डालों का नाश हो, तीव्र रोग हो, धान्य महँगे हों और वैर बढे, प्राणियों के धातुओं (वसा, रक्त, मांस, मेधा, अस्थि, मज्जा और शुक्र) की हानि हो। तिलों का नाश तथा भैंसों का विनाश हो। विप्रगण पीडित हों, मासांत में अल्पवृष्टि हो, अल्प अन्न हो मनुष्यों में ज्वर पीड़ा हो और कहीं कुछ उपद्रव हो। **आषाढ** - कपास, तिल, सूत महँगे हों, वर्षा का अभाव हो, आरोग्यता हो, कही कही अत्यधिक मरी पड़े। कहीं कहीं वायु से वर्षा हो। पञ्जाब, गुहा, सौराष्ट्र, सिन्धु के समीप तथा सौवीर देश में रहने वाले यो सब पीडित हों। चौर भय हो, आपसी विरोध से क्षति हो। वर्षा अधिक हो, गेहूँ तिल उड़द सस्ते हों, ग्रहपात तथा पवन का प्रवाह हो, शस्त्रनिपात (युद्ध), क्षुधा, रोग हो। पण्यांगना (व्यापार की स्त्रियां -वेश्याओं) में पीड़ा हो, बालकों को पीड़ा हो, मासांत में कपास सूत मंदा हो। **प्र.श्रावण** - शस्त्रनिपात (युद्ध), क्षुधा, रोग हो, महावृष्टि से धान्य नाश हो, दुर्भिक्ष हो और साँपों का भय अधिक हो। तुष धान्य उत्पन्न हो। पृथ्वी पर अन्न की शून्यता महंगा) हो। धान्य की महर्घता हो, रस (मधुर आदि) और धान्यों का नाश हो। अत्यन्त सुभिक्ष हो। उड़द मूंग और तिलों का भाव तेज हो, अन्य धान्य भी दुर्लभ हों। **द्वि.श्रावण** - क्षेत्र के बंटवारे को लेकर पडौसी देश से मनमुटाव हो, अन्न मँदा हो, क्षुधा, शस्त्र, चोर और रोगों की वृद्धि हो। कोसल तथा कलिङ्ग देश पीड़ित हो और अतिवृष्टि हो। अश्मक और विदर्भ देश में अनय (उपद्रव) हो। संसार में कहीं भी प्राकृतिक आपदा हो। कन्या राशि पर बृहस्पति होने से वर्ष में चौपायों में पीड़ा हो, गेहूँ, धान्य, शक्कर, तेल, उड़द, ईख और गुड़ यह महँगे हों। शूद्र और अन्त्यजों को कष्ट हो। सौराष्ट देश में कष्ट हो दक्षिण में खण्ड वृष्टि और म्लेच्छ देश में उत्पात हों। भेदपाट और शृगाल देश में शत्रु से भय और युद्ध हो, साँपों के काट खाने की तथा अग्नि की शिकायत रहे, मध और रस कम हों। राजस्थान में छत्रभंग हो। गेहूँ घी तेल महँगे बिकें। वस्त्र कम्बल धातु यह सस्ते हों। **भाद्रपद** - देश में चिन्ता और विषाद फैले। शब्दयुक्त जल वर्षे, भूकम्प अधिक हों, राजाओं में युद्ध हो और पशु तथा धन का हरण हो, वर्षा के अवरोध से चौपायों में पीड़ा हो, घोड़ों का मूल्य बढे, क्षेत्र के बंटवारे को लेकर पडौसी देश से मनमुटाव हो, अन्न मँदा हो। क्षुधा, शस्त्र, चोर और रोगों की वृद्धि हो। लोगों को सर्पों से अत्यन्त पीड़ा हो। उड़द मूंग कम उत्पन्न हों, प्राणियों के धातुओं (वसा, रक्त, मांस, मेधा, अस्थि, मज्जा और शुक्र) की हानि हो। हस्तिपति पीडित हों और मासांत में अतिवृष्टि हो। **आश्विन** - सुभिक्ष हो धान्य भाव मंदा रहे, गौओं को पीड़ा हो, स्नेह (तेल, घृत आदि), रस (मधुर आदि) के मुल्य में वृद्धि हो, अल्पवृष्टि हो, तुष धान्य उत्तम हो, घृत गुड़ और नमक महंगे हो। गुरु के उदय से बालकों को पीड़ा हो तथा गणिका (वेश्या) और वृद्धों को पीड़ा हो, गणिका, शिल्पी, और विप्र वर्ग पीड़ित हो, शबर-पुलिन्द जन पीड़ित हों और अतिवृष्टि हो। पुष्य नक्षत्र में स्थित शनैश्चर घंटा बजाने वाले, घोषिक (ढींढोरा पीटने वाले अथवा घोष-गुहा-में निवास करने वाले), यवन, वणिक्, किरात, धूर्त और पुष्पों को पीडित करता है। मासांत में चावल तथा गेहूँ महँगे हों। **कार्तिक** - मेघों की गर्जना के साथ कहीं वृष्टि और कहीं अनावृष्टि हो, कौरव और चित्रकार पीडित हों। सुभिक्ष हो, स्नेह (तेल, घृत आदि), रस (मधुर आदि) के मुल्य में वृद्धि हो, शस्त्र, चोर, अग्नि, रोग, जल और दुर्भिक्ष का भय हो। ईख, शाली और घी महँगे हों तथा घोड़ों में रोग हो। कुआँ बनाने वालों को पीड़ा हो तथा सुन्दर वृष्टि हो। दूत, वाणिज्य कर्म करने वाले, नाव चलाने वाले इनमें उपद्रव हो, पुनर्वसु का शनैश्चर पञ्जाब, गुहा, सौराष्ट्र, सिन्धु के समीप तथा सौवीर देश में रहने वाले इन सबों को पीडित करता है। **मार्गशीर्ष** - ईख, शाली और घी महँगे हों तथा घोड़ों में रोग हो, गौओं, चौपायों और पक्षियों में पीड़ा हो, स्नेह (तेल, घृत आदि), रस (मधुर आदि) के मुल्य में वृद्धि हो, भूमि अनेक प्रकार के अन्नों से परिपूर्ण हो, अल्प वृष्टि हो, मनुष्य सुखी हों। क्षत्रियों में प्रधान का अभाव हो अनावृष्टि हो। **पौष** - धान्योत्पत्ति कहीं कम कहीं ज्यादा हो। लोकभय और क्षेत्रपति का क्षय हो, प्रधान वैद्य पीड़ित हों अनावृष्टि हो। पशु पक्षी और बालकों में पीडा हो, व्यापारी, वैद्य, नौका से जीविका चलाने वाले, जल में उत्पन्न होने वाले द्रव्य तथा घोड़े (अश्व) पीडित हों। धान्य मन्दा हो; क्षुधा, शस्त्र, चोर और रोगों की वृद्धि हो। **माघ** - क्षत्रियों में पीड़ा हो, तुष धान्य महँगा हो। गुड़ अलसी और चणे आदि धान्य में बर्फ (ओले) गिरने का भय हो। कन्या का बृहस्पति वक्री होने से सभी वस्तुओं के भाव मंदे हों। सुभिक्ष हो, कर्णपीड़ा हो। गायें दूध कम दें, जल बहुत हो, पृथ्वी अन्न से पूरित हो। शालि, तिल, घी और उड़द महँगे हो। व्यापारी, वैद्य, नौका से जीविका चलाने वाले, जल में उत्पन्न होने वाले द्रव्य तथा घोडे (अश्व) पीडित हों। कहीं दुर्भिक्ष हो और कहीं क्षेम तथा आरोग्यता हो। पाखण्डियों में भय उत्पन्न हो। **फाल्गुन** - प्रजा में सुखों की वृद्धि और सुभिक्ष हो, शतभिषा का शुक्र शौण्डिकों (मद्यविक्रेता - कलवारों) को पीड़ित करता है, वर्षा हो, शालि, तिल, घी और उड़द महँगे हो। पूर्वाभाद्रपद का शुक्र जुआड़ी लोग, कुरु तथा पञ्जाब देश में स्थित जनों को पीड़ित और वृष्टि करता है। श्रृंगार (प्रसाधन) की वस्तुएं महंगी हो, गुरु-शुक्र परस्पर सप्तम राशि से रोग और प्रजागण पीड़ित हो तथा अवृष्टि हो। राजनीति में क्लेश हो, राज्यवर्ग में पीड़ा हो। मीन का राहु होने से बिजली का भय हो। अन्न का भाव मंदा हो। **चैत्र** - कहीं कहीं मंगल कार्य और धान्योत्पत्ति हो कहीं नहीं हो तथा स्त्रियों की अभाग्यता, चोरों की प्रबलता और राजाओं की उग्रता बढे। प्रजा में सुखों की वृद्धि और सुभिक्ष हो। रेवती में स्थित शुक्र पथिकों (यात्रियों) को पीड़ित करता है। मीन राशि में बुध का उदय होने से अति वृष्टि से दुर्भिक्ष हो। आगे गो प्रजा भाग्य प्रबल है।

**लाभ - खर्च देखनें की विधि और फल** - जिस राशि का देखना हो उस राशि के सामनेवाले लाभ-खर्च के अंको को जोड़कर १ घटा देवें और ८ का भाग देवें यदि १ शेष रहे तो लाभ, २ शेष रहे तो सौख्य, ३ शेष रहे तो क्लेश, ४ शेष रहे तो रोग, ५ शेष रहे तो लोकापवाद (अपयश), ६ शेष रहे तो सन्मान, ७ शेष रहे तो विजय, ८ या ० शेष रहे तो हानि होती है।

नवलगढ दैनिक लग्नसारणी से नीचे नगरों में लग्नप्रवेश बनाने के लिए संस्कार कोष्ठक (मिनिटों में)

| नगरों के नाम | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अमृतसर (पंजा.) | - २ | - ६ | - ८ | - ७ | - ४ | + ० | + ५ | + ८ | + १० | + ९ | + ६ | + २ |
| अजमेर (राज.) | + ३ | + ४ | + ४ | + ४ | + ३ | + २ | + १ | - १ | - १ | - १ | + ० | + १ |
| अहमदाबाद (गुज.) | + १४ | + १८ | + २० | + १९ | + १६ | + ११ | + ७ | + ३ | + १ | + २ | + ५ | + ९ |
| आकोला (महा.) | - २ | + ४ | + ७ | + ५ | + ० | - ७ | - १३ | - २० | - २३ | - २१ | - १६ | - ९ |
| आगरा (उ.प्र.) | - ११ | - १० | - १० | - १० | - १० | - ११ | - १२ | - १२ | - १२ | - १२ | - १२ | - ११ |
| इंदौर (म.प्र.) | + १ | + ५ | + ८ | + ७ | + ३ | - २ | - ७ | - ११ | - १४ | - १३ | - ९ | - ४ |
| उज्जैन (म.प्र.) | + १ | + ५ | + ७ | + ६ | + ३ | - २ | - ६ | - १० | - १२ | - ११ | - ८ | - ३ |
| उदयपुर (राज.) | + ८ | + ११ | + १२ | + १२ | + ९ | + ६ | + ३ | + ० | - १ | - १ | + २ | + ५ |
| कोलकाता (बंगा.) | - ४९ | - ४५ | - ४२ | - ४३ | - ४७ | - ५२ | - ५७ | - ६२ | - ६४ | - ६३ | - ५९ | - ५४ |
| कानपुर (उ.प्र.) | - २० | - १९ | - १८ | - १८ | - १९ | - २० | - २२ | - २३ | - २४ | - २३ | - २२ | - २१ |
| काठमाण्डु (नेपा.) | - ३९ | - ३८ | - ३८ | - ३८ | - ३९ | - ४० | - ४१ | - ४२ | - ४३ | - ४२ | - ४२ | - ४१ |
| कोल्हापुर (महा.) | + १२ | + २१ | + २६ | + २४ | + १६ | + ५ | - ५ | - १४ | - १९ | - १७ | - ९ | + १ |
| गौहाटी (आसा) | - ६५ | - ६४ | - ६३ | - ६३ | - ६५ | - ६६ | - ६८ | - ६९ | - ७० | - ७० | - ६८ | - ६७ |
| चंढीगढ (पंजा.) | - १० | - १२ | - १४ | - १३ | - ११ | - ८ | - ५ | - २ | - ० | - १ | - ३ | - ७ |
| चित्तौडगढ (राज.) | + ४ | + ६ | + ८ | + ७ | + ५ | + २ | - १ | - ३ | - ५ | - ४ | - २ | + १ |
| चिन्नई (तमि.) | - ९ | + ३ | + ९ | + ६ | - ४ | - १८ | - ३१ | - ४३ | - ४९ | - ४७ | - ३७ | - २३ |
| जयपुर (राज.) | - २ | - १ | - १ | - १ | - २ | - ३ | - ३ | - ४ | - ५ | - ४ | - ४ | - ३ |
| जौधपुर (राज.) | + १२ | + १३ | + १४ | + १४ | + १२ | + ११ | + ९ | + ८ | + ७ | + ७ | + ८ | + १० |
| डिब्रुगढ (आसा) | - ७९ | - ७९ | - ७९ | - ७९ | - ७९ | - ७९ | - ७९ | - ८० | - ८० | - ८० | - ८० | - ७९ |
| दरभंगा (बिहा.) | - ४२ | - ४० | - ३९ | - ४० | - ४१ | - ४३ | - ४४ | - ४६ | - ४६ | - ४६ | - ४५ | - ४३ |
| दिल्ली | - ९ | - १० | - १० | - १० | - ९ | - ९ | - ८ | - ७ | - ६ | - ७ | - ७ | - ८ |
| नागपुर (महा.) | - ११ | - ५ | - २ | - ४ | - ८ | - १५ | - २१ | - २७ | - ३० | - २९ | - २४ | - १७ |
| पटना (बिहा.) | - ३९ | - ३७ | - ३६ | - ३६ | - ३८ | - ४० | - ४२ | - ४४ | - ४५ | - ४५ | - ४३ | - ४१ |
| पूना (महा.) | + १२ | + २० | + २४ | + २२ | + १५ | + ७ | - २ | - १० | - १४ | - १२ | - ६ | + ३ |
| बडौदा (गुज.) | + १२ | + १७ | + २० | + १९ | + १४ | + ९ | + ३ | - २ | - ५ | - ३ | + १ | + ६ |
| बीकानेर (राज.) | + ७ | + ६ | + ६ | + ६ | + ७ | + ७ | + ८ | + ८ | + ८ | + ८ | + ८ | + ७ |
| बैंगलोर (कर्ना.) | + १ | + १३ | + १९ | + १७ | + ६ | - ७ | - २१ | - ३३ | - ३९ | - ३६ | - २६ | - १३ |
| भागलपुर (बिहा.) | - ४५ | - ४३ | - ४२ | - ४२ | - ४४ | - ४७ | - ५० | - ५२ | - ५३ | - ५२ | - ५१ | - ४८ |
| भुवनेश्वर (उडी.) | - ३७ | - ३१ | - २८ | - २९ | - ३५ | - ४२ | - ४९ | - ५५ | - ५८ | - ५७ | - ५२ | - ४५ |
| भोपाल (म.प्र.) | - ५ | - १ | + १ | - ० | - ३ | - ८ | - १२ | - १६ | - १८ | - १८ | - १४ | - १० |
| मुम्बई (महा.) | + १६ | + २३ | + २७ | + २५ | + १९ | + ११ | + २ | - ५ | - ९ | - ७ | - १ | + ७ |
| वाराणसी (उ.प्र.) | - ३० | - २७ | - २६ | - २७ | - २९ | - ३१ | - ३३ | - ३६ | - ३७ | - ३६ | - ३४ | - ३२ |
| सोलापुर (महा.) | + ४ | + १३ | + १७ | + १५ | + ८ | - १ | - ११ | - १९ | - २४ | - २२ | - १५ | - ५ |
| श्रीनगर (ज.क) | - ५ | - ११ | - १४ | - १३ | - ८ | - १ | + ६ | + १३ | + १६ | + १५ | + ९ | + २ |
| हैदराबाद (आं.प्र) | - ६ | + ३ | + ८ | + ६ | - २ | - १२ | - २२ | - ३० | - ३५ | - ३३ | - २५ | - १६ |

॥ संवत् २०६१ ॥ संस्कार कोष्ठक ज्ञानायः- पञ्चाङ्गस्थ नवलगढ (राज.) की दैनिक लग्न प्रवेश सारणी से उपर लिखे नगरों का प्रवेश व समाप्ति काल संस्कार कोष्ठक की सहायता से किसी भी दिन का स्पष्ट ज्ञात कर सकते हैं।

उदाहरण - १ मई २००४ को अहमदाबाद (गुज.) में वृश्चिक लग्न का प्रवेश और समाप्ति काल ज्ञात करना है। पंचांग में १ मई २००४ को वृश्चिक का प्रवेश काल रात्रौ घंटा ८ मिनट ०० और समाप्ति काल रात्रौ घंटा १० मिनट १९ लिखा हुआ है। संस्कार कोष्ठक में अहमदाबाद (गुज.) के वृश्चिक में + ३ मि. और धनु में + १ मि. है (धनु का प्रवेश काल ही वृश्चिक का समाप्ति काल है)। अतः वृश्चिक के प्रवेश रात्रौ ८।०० में + ३ मि. का संस्कार किया (यदि - हो तो घटा दें और + हो तो जोड दें) तो अहमदाबाद (गुज.) का स्पष्ट प्रवेश काल रात्रौ ८।०३ हो गया वृश्चिक के समाप्ति काल रात्रौ घंटा १० मिनट १९ में + १ मि. का संस्कार किया तो वृश्चिक का समाप्ति काल रात्रौ १०।२० स्पष्ट हो गया। ऐसे ही संस्कार कोष्ठक में लिखे हुए ३५ नगरों में से किसी भी नगर का कोई भी लग्न स्पष्ट ज्ञात कर सकते हैं।

## रेल्वे मध्यान्तर निकालने की विधि -

जिस गांव का रेल्वे मध्यान्तर निकालना हो उस गांव का एटलस (भारत के नक्से) से रेखांश प्राप्त करे उस रेखांश में से ८२।३० अंश घटाकर शेष को ४ से गुणा करें गुणन फल उस नगर का मध्यम रेल्वेंतर मिनट धन होगा। उदाहरण - कोलकाता का रेखांश ८८।३० रेखांश धन है इसमें से ८२।३० घटाया (८८।३०-८२।३०) = शेष + ६ अंशो को ४ से गुणा किया + ६ X ४ = २४ यही कोलकाता का २४ मिनिट धन मध्यम रेल्वेंतर हुआ।

यदि अभीष्ट स्थान के रेखांश ८२।३० रेखांश से कम हों तो ८२।३० में से अभीष्ट नगर के रेखांश घटाकर शेष को ४ से गुणा करने से अभीष्ट नगर का ऋण रेल्वे मध्यान्तर होगा। उदा० - मुम्बई के रेखांश ७२।४८ है इसको ८२।३० में से घटाया शेष ९।४२ रहा इनको ४ से गुणा किया तो गुणनफल ३८।४८ मिनिट मुम्बई का मध्यम रेल्वेन्तर हुआ।

## रेल्वे मध्यान्तर को स्फुट रेल्वेन्तर जानने की विधि

जिस तारीख का स्फुट रेल्वेंतर जानना हो तो उस तारीख का अंक्षाशादि सारणी के पेज में लिखे वेलान्तर मिनिटों को व्यस्त चिन्ह (ऋण धन का चिन्ह बदल कर) संस्कार करने से स्फुट रेल्वेन्तर उस तारीख का होगा जैसे तारीख १४ जनवरी को वेलान्तर + ९।२० मिनिट धन है इसको व्यस्त चिन्ह धन को ऋण चिन्ह - किया तो हुआ -९।२० यह कोलकाता का +२४ में वैजिकरीत्या संस्कार किया तो + २४।० - ९।२० = + १४।४० ता०-१५ जनवरी को स्फुट रेल्वेन्तर हुआ ऐसे ही मुम्बई -३८।४८ संस्कार किया तो वैजिकरीत्या (योगे युतिः स्यात्क्षययोः स्वयोर्वा) के अनुसार -३८।४८ - ९।२० का जोड किया तो ४८।०८ मुम्बई में स्फुट रेल्वेंतर मिनिट ऋण हुये उनको रेल्वे टाइम में धन ऋण करने से स्थानिक स्फुट टाइम हुई।

ले. पं. ग्यारसीलाल शर्मा, विले पारले, मुम्बई

## संवत् २०६१, दिनमान एवं सूर्योदयास्त जानने की सरल विधि -

जिस नगर का दिनमान जानना चाहें उस नगर का अक्षांश पंचांग से या एटलस (भारत के नकसे से) प्राप्त करें उसके पश्चात पंचांग में लिखी दैनिक रवि क्रान्ति और अंक्षाश की सहायता से चर सारणी से अभीष्ट दिन की चरपल प्राप्त करें। चर पलों को दूगुनः करके घटी ३०।०० में रवि क्रान्ति उत्तर (धन) हो तो जोड़ दें और रवि क्रान्ति दक्षिण (ऋण) हो तो ३०।० घटी में से घटा दे दिनमान घटी पल होगा। दिनमान की घटी पलों में ५ का भाग देने से सूर्य घटी (देशी) सूर्यास्त का घंटा मिनट होगा। देशी सूर्यास्त के घंटा मिनटों को १२ में से घटा देनें से देशी सूर्योदय का घंटा मिनट होगा। इसमें रेल्वे मध्यांतर मिनट तथा वेलान्तर संस्कार करने से रेलवे टाइम का सूर्योदय एवं सूर्यास्त का घण्टा मिनिटात्मक काल होगा।

दिनमान = ३० + (चरपल x २)

स्टैण्डर्ड सूर्यास्त = दिनमान ÷ ५ + (वेलान्तर + रेल्वेऽन्तर)

स्टैण्डर्ड सूर्योदय = १२ − (दिनमान ÷ ५) + (वेलान्तर + रेल्वेऽन्तर)

उदाहरण - संवत् २०६१, तारीख १ मई २००४ को अहमदाबाद (गुज.) अक्षांशाः २३° २०' उ., रेखांशाः ७२° ३०' पू. का स्पष्ट दिनमान एवं स्टैण्डर्ड सूर्योदय/सूर्यास्त गणित द्वारा ज्ञात करना है। १ मई २००४ को पञ्चाङ्गस्थ रवि क्रान्ति अंश-कलादि (धन) +१५।०८ है यहाँ अक्षांश और रवि क्रान्ति की सहायता से चरपल संस्कार सारणी से ६७ पल प्राप्त हुई. इनको २ से गुणा किया (१३४ = ६७ x २) पल ६० से ज्यादा है अतः ६० का भाग दिया तो घट्यादि + २।१४ हुआ यहाँ रवि क्रान्ति उत्तर है अतः घटी ३० में जोड दिया (३०।० + २।१४) तो घट्यात्मक ३२।१४ दिनमान हुआ। इसमें ५ का भाग दिया लब्धि घंटादि ६ घंटा २६ मिनट ४८ से. देशी सूर्यास्त टाइम हुई इसको १२ में से घटा दिया तो ५ घंटा ३३ मिनट १२ से. देशी सूर्योदय समय हो गया इसमें रेल्वेऽन्तर संस्कार के लिए - अहमदाबाद (गुज.) का रेखांश ८२।३० से कम है अतः ((८२।३० - ७२।३०) x ४) रेल्वे मध्यान्तर मिनट (ऋण) -४० सेकण्ड ०० को व्यस्तचिन्ह (ऋण हो तो धन और धन हो तो ऋण) करके सूर्योदय/सूर्यास्त में जोड दिया तो ६।१३।१२ सूर्योदय और ७।०६।४८ सूर्यास्त अहमदाबाद (गुज.) का मध्यम मान से हुआ। इसमें तारीख १ मई २००४ को वेलान्तर मिनट - २ सैकण्ड ५३ को धनर्ण करने से स्टैण्डर्ड (रेल्वे) ६।१०।१९ सूर्योदय और ७।०३।५५ सूर्यास्त (अर्थादिक रुप से सूर्योदय ६ बजकर १० मिनट और सूर्यास्त ७ बजकर ०४ मिनट) समय स्पष्ट हो गया। इस तरह भारत के किसी भी गांव का जान लीजिये।

### रेल्वे प्रातः ६।२७ बजे, ॥ अथ मास तारीखोपरि वेलान्तरम् ॥ मिनट-सेकण्ड, ई.सन् २००४

| ता. | जनवरी मि.से. | फरवरी मि.से. | मार्च मि.से. | अप्रेल मि.से. | मई मि.से. | जून मि.से. | जुलाई मि.से. | अगस्त मि.से. | सितंबर मि.से. | अक्टूबर मि.से. | नवंबर मि.से. | दिसंबर मि.से. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | + ३।०५ | +१३।२७ | +१२।२३ | + ३।५५ | - २।५३ | - २।१२ | + ३।४९ | + ६।१८ | - ०।०१ | -१०।२१ | -१६।२६ | -११।०१ |
| २ | + ३।३३ | +१३।३५ | +१२।११ | + ३।३७ | - ३।०० | - २।०३ | + ४।०१ | + ६।१४ | - ०।२० | -१०।४० | -१६।२७ | -१०।३८ |
| ३ | + ४।०१ | +१३।४३ | +११।५८ | + ३।२० | - ३।०७ | - १।५३ | + ४।१२ | + ६।०९ | - ०।३९ | -१०।५९ | -१६।२८ | -१०।१५ |
| ४ | + ४।२९ | +१३।५० | +११।४५ | + ३।०२ | - ३।१३ | - १।४३ | + ४।२२ | + ६।०४ | - ०।५९ | -११।१८ | -१६।२७ | - ९।५१ |
| ५ | + ४।५६ | +१३।५६ | +११।३२ | + २।४५ | - ३।१८ | - १।३२ | + ४।३३ | + ५।५८ | - १।१९ | -११।३६ | -१६।२६ | - ९।२६ |
| ६ | + ५।२३ | +१४।०१ | +११।१८ | + २।२८ | - ३।२३ | - १।२२ | + ४।४३ | + ५।५२ | - १।३९ | -११।५४ | -१६।२४ | - ९।०१ |
| ७ | + ५।५० | +१४।०५ | +११।०४ | + २।११ | - ३।२७ | - १।१० | + ४।५३ | + ५।४५ | - २।०० | -१२।११ | -१६।२१ | - ८।३५ |
| ८ | + ६।१६ | +१४।०९ | +१०।४९ | + १।५४ | - ३।३० | - ०।५९ | + ५।०२ | + ५।३७ | - २।२० | -१२।२८ | -१६।१७ | - ८।०९ |
| ९ | + ६।४१ | +१४।११ | +१०।३५ | + १।३७ | - ३।३३ | - ०।४८ | + ५।११ | + ५।२९ | - २।४१ | -१२।४५ | -१६।१२ | - ७।४३ |
| १० | + ७।०७ | +१४।१३ | +१०।१९ | + १।२१ | - ३।३६ | - ०।३६ | + ५।२० | + ५।२० | - ३।०२ | -१३।०१ | -१६।०७ | - ७।१६ |
| ११ | + ७।३१ | +१४।१४ | +१०।०४ | + १।०५ | - ३।३८ | - ०।२४ | + ५।२८ | + ५।११ | - ३।२३ | -१३।१६ | -१६।०० | - ६।४८ |
| १२ | + ७।५५ | +१४।१५ | + ९।४८ | + ०।५० | - ३।३९ | - ०।११ | + ५।३६ | + ५।०१ | - ३।४४ | -१३।३२ | -१५।५३ | - ६।२० |
| १३ | + ८।१८ | +१४।१४ | + ९।३२ | + ०।३४ | - ३।४० | + ०।०१ | + ५।४३ | + ४।५० | - ४।०५ | -१३।४६ | -१५।४५ | - ५।५२ |
| १४ | + ८।४१ | +१४।१३ | + ९।१५ | + ०।१९ | - ३।४० | + ०।१४ | + ५।५० | + ४।३९ | - ४।२७ | -१४।०० | -१५।३६ | - ५।२४ |
| १५ | + ९।०३ | +१४।११ | + ८।५८ | + ०।०४ | - ३।४० | + ०।२६ | + ५।५६ | + ४।२८ | - ४।४८ | -१४।१४ | -१५।२६ | - ४।५५ |
| १६ | + ९।२५ | +१४।०९ | + ८।४१ | - ०।१० | - ३।३९ | + ०।३९ | + ६।०२ | + ४।१६ | - ५।०९ | -१४।२७ | -१५।१६ | - ४।२६ |
| १७ | + ९।४५ | +१४।०५ | + ८।२४ | - ०।२४ | - ३।३७ | + ०।५२ | + ६।०७ | + ४।०३ | - ५।३१ | -१४।४० | -१५।०४ | - ३।५६ |
| १८ | +१०।०५ | +१४।०१ | + ८।०७ | - ०।३७ | - ३।३५ | + १।०५ | + ६।१२ | + ३।५० | - ५।५२ | -१४।५१ | -१४।५२ | - ३।२७ |
| १९ | +१०।२५ | +१३।५७ | + ७।४९ | - ०।५१ | - ३।३२ | + १।१८ | + ६।१६ | + ३।३६ | - ६।१४ | -१५।०३ | -१४।३९ | - २।५७ |
| २० | +१०।४३ | +१३।५१ | + ७।३२ | - १।०३ | - ३।२९ | + १।३१ | + ६।२० | + ३।२२ | - ६।३५ | -१५।१३ | -१४।२५ | - २।२८ |
| २१ | +११।०१ | +१३।४५ | + ७।१४ | - १।१६ | - ३।२६ | + १।४४ | + ६।२३ | + ३।०७ | - ६।५६ | -१५।२३ | -१४।१० | - १।५८ |
| २२ | +११।१९ | +१३।३८ | + ६।५६ | - १।२८ | - ३।२१ | + १।५७ | + ६।२५ | + २।५२ | - ७।१८ | -१५।३३ | -१३।५५ | - १।२८ |
| २३ | +११।३५ | +१३।३१ | + ६।३८ | - १।३९ | - ३।१७ | + २।१० | + ६।२७ | + २।३७ | - ७।३९ | -१५।४१ | -१३।३८ | - ०।५८ |
| २४ | +११।५१ | +१३।२३ | + ६।२० | - १।५० | - ३।११ | + २।२३ | + ६।२९ | + २।२१ | - ८।०० | -१५।४९ | -१३।२१ | - ०।२८ |
| २५ | +१२।०५ | +१३।१४ | + ६।०२ | - २।०१ | - ३।०५ | + २।३६ | + ६।३० | + २।०४ | - ८।२० | -१५।५६ | -१३।०३ | + ०।०२ |
| २६ | +१२।२० | +१३।०५ | + ५।४३ | - २।११ | - २।५९ | + २।४९ | + ६।३० | + १।४८ | - ८।४१ | -१६।०३ | -१२।४५ | + ०।३१ |
| २७ | +१२।३३ | +१२।५५ | + ५।२५ | - २।२० | - २।५२ | + ३।०१ | + ६।२९ | + १।३० | - ९।०१ | -१६।०९ | -१२।२५ | + १।०१ |
| २८ | +१२।४५ | +१२।४५ | + ५।०७ | - २।२९ | - २।४५ | + ३।१३ | + ६।२८ | + १।१३ | - ९।२२ | -१६।१४ | -१२।०५ | + १।३१ |
| २९ | +१२।५७ | +१२।३४ | + ४।४९ | - २।३८ | - २।३८ | + ३।२६ | + ६।२७ | + ०।५५ | - ९।४२ | -१६।१८ | -११।४५ | + २।०० |
| ३० | +१३।०८ | . . . | + ४।३१ | - २।४६ | - २।२९ | + ३।३७ | + ६।२४ | + ०।३७ | -१०।०१ | -१६।२१ | -११।२३ | + २।२९ |
| ३१ | +१३।१८ | . . . | + ४।१३ | . . . | - २।२१ | . . . | + ६।२२ | + ०।१८ | . . . | -१६।२४ | . . . | + २।५८ |

## ॥ संवत् २०६१ मध्ये उपनयनादि मुहूर्ता: ॥

### अथ उपनयन मुहूर्त्ता:

| | |
|---|---|
| सन२००४ | चैत्र शुक्लपक्ष: |
| मार्च २६ | शु. ५ शुक्रे रोहि ल.१ |
| मार्च ३१ | शु. १० बुधे पुष्ये ल.१।२ |
| | बैशास्व मास: |
| मई २ | शु. १२ रवौ हस्तेऽभिजिति |
| | ज्येष्ठ मास: |
| मई ६ | कृ. २ गुरौ अनु. अभिजिति |

सिंहस्थ गुरु दोष: - *गंगा के उत्तर और गोदावरी के दक्षिण भाग में करने योग्य मुहूर्त: प्रमाण - भागीरथ्युत्तरे कूले गोतम्या दक्षिणे तथा । विवाहो व्रतबंधश्च सिंहस्थेज्ये न दुष्यन्ति ॥*

| | |
|---|---|
| | आषाढ मास: |
| जून २७ | शु. ९ रवौ चित्रा. ल.६ |
| | सिंहस्थ गुरु समाप्ति |
| सन२००५ | माघ मास: |
| जन. ३० | कृ. ५ रवौ हस्तेऽभिजिति |
| फर. १३ | शु. ५ रवौ रेवत्यामभिजिति |

### अथ गेहारंभ (भूमि पूजन) मुहूर्त्ता:

| | |
|---|---|
| | गुरुमघादि पंचपाद में - |
| सन२००४ | बैशास्व मास: |
| मई १ | शु. ११ शनौ उ.फा. अभिजिति |

गंगा के उत्तर और गोदावरी के दक्षिण भाग में करने योग्य मुहूर्त -

| | |
|---|---|
| | द्वितीय श्रावण शुक्लपक्ष: |
| अग. २७ | शु. १२ शुक्रे उ. षा. अभिजिति |
| | भाद्रपद मास: |
| सितं. १ | कृ. ३ बुधे उ.भा. ल.९ (स्टै. १५।४८ या.) |
| | आश्विन मास: |
| अक्टू. २३ | शु. १० शनौ धनि. ल.९ (स्टै. ११।४० या., शनि ८ दोष:) |
| अक्टू. २५ | शु. १२ चंद्रे. उ.भा. अभिजिति |
| सन२००५ | पौष मास: |
| जन. २२ | शु. १२ शनौ मृगेऽभिजिति |
| | माघ मास: |
| जन. २९ | कृ. ४ शनौ उ.फा. अभि. (ति.दो.) |

### अथ वृष चक्र रहिता: गेहारंभ मुहूर्त्ता:

| | |
|---|---|
| सन२००४ | बैशास्व मास: |
| अप्रे. २२ | शु. ३ गुरौ रोहिण्यामभिजिति |
| अप्रे. २४ | शु. ५ शनौ मृगे अभिजिति |
| | ज्येष्ठ मास: |
| मई १४ | कृ. ११ शुक्रो उ.भा. ल.६ (रा. बु. ८ दोष:) |

गंगा के उत्तर और गोदावरी के दक्षिण भाग में करने योग्य मुहूर्त-

| | |
|---|---|
| | द्वितीय श्रावण शुक्लपक्ष: |
| अग. १८ | शु. २ बुधे उ.फा. ल.९ |
| अग. २१ | शु. ५ शनौ चित्रा. ल.६ (सू. म. सू. बु. १२ दोष:) |
| | कार्तिक मास: |
| नवं. १ | कृ. ४ चंद्रे मृगे ल.१२ (के.सू.८ दो., स्टै.१४।५१ उप.) |
| नवं. १० | कृ. १३ बुधे हस्ते ल.९ |
| | मार्गशीर्ष मास: |
| दिसं. १ | कृ. ४ बुधे पुष्ये ल.११ |
| दिसं. २ | कृ. ५ गुरौ पुष्येऽभिजिति |
| दिसं. ९ | कृ. १२ गुरौ स्वात्यामभिजिति |
| सन२००५ | माघ मास: |
| जन. ३१ | कृ. ६ चंद्रे हस्तेऽभिजिति (ति. दो.) |
| फर. ४ | कृ. १० शुक्रे अनु. ल.१२ (स्टै. १०।०३ या.) |
| फर. ७ | कृ. १३ चंद्रे उ.षा. ल.११।१२ (कुंभे सू. बू., शु. १२ दो.) |
| फर. १० | शु. २ गुरौ शतेऽभिजिति |
| फर. ११ | शु. ३ शुक्रे उ.भा. अभिजिति |

### अथ नूतन गृहप्रवेश (वास्तु) मुहूर्त्ता:

| | |
|---|---|
| सन२००४ | बैशास्व मास: |
| अप्रे. १७ | कृ. १३ शनौ उ.भा. अभिजिति |
| मई १ | शु. ११ शनौ उ.फा. अभिजिति |
| | ज्येष्ठ मास: |
| मई १४ | कृ. ११ शुक्रे उ.भा. अभिजिति |
| सन२००५ | पोष मास: |
| जन. १५ | शु. ६ शनौ उ.भा. अभिजिति |
| जन. २२ | शु. १२ शनौ मृगेऽभिजिति |
| | माघ मास: |
| फर. ४ | कृ. १० शुक्रे अनु. ल.१२ |
| फर. ७ | कृ. १३ चंद्रे उ.षा. ल.१२ |

### कुंभ चक्र रहिता: नूतन गृहप्रवेश मुहूर्त्ता:

| | |
|---|---|
| सन२००४ | बैशास्व मास: |
| अप्रे. २२ | शु. ३ गुरौ रोहि. ल.५ (स्टै. १४।२५ उप.) |
| | ज्येष्ठ मास: |
| मई ६ | कृ. २ गुरौ अनु. अभिजिति |

### अथ जीर्ण गृहप्रवेश (वास्तु) मुहूर्त्ता:

| | |
|---|---|
| सन२००४ | मार्गशीर्ष मास: |
| दिसं. ९ | कृ. १२ गुरौ स्वत्यामभिजिति |
| दिसं. १८ | शु. ६ शुक्रे शतेऽभिजिति |

### कुंभ चक्र रहिता जीर्ण गृहप्रवेश मुहूर्त्ता:

| | |
|---|---|
| सन२००४ | कार्तिक मास: |
| नवं. ४ | कृ. ७ गुरौ पुष्येऽभिजिति |
| | मार्गशीर्ष मास: |
| दिसं. १ | कृ. ४ बुधे पुष्ये ल.११।१२ ([illegible] ८ दो.) |
| दिसं. २ | कृ. ५ गुरौ पुष्येऽभिजिति |
| सन२००५ | माघ मास: |
| फर. २ | कृ. ८ बुधे स्वात्यां ल.२ (स्टै.१२।५० से १३।३७, भौ.८ दो.) |
| फर. १० | शु. २ गुरौ शतेऽभिजिति |

### अथ देव प्रतिष्ठा मुहूर्त्ता:

| | |
|---|---|
| सन२००४ | बैशास्व मास: |
| अप्रे. २६ | शु. ६ चंद्रे पुन. अभिजिति |
| मई १ | शु. ११ शनौ उ.फा. अभिजिति |
| मई २ | शु. १२ रवौ हस्तेऽभिजिति |
| मई ३ | शु. १३ चंद्रे चित्रा. अभिजिति |
| | ज्येष्ठ मास: |
| मई ६ | कृ. २ गुरौ अनु. अभिजिति |
| मई ९ | कृ. ५ रवौ उ.षा. अभिजिति |

गंगा के उत्तर और गोदावरी के दक्षिण भाग में करने योग्य मुहूर्त:

| | |
|---|---|
| | आषाढ मास: |
| जून २७ | शु. ९ रवौ चित्रा. अभिजिति |
| जून ३० | शु. १३ बुधे अनु. ल.६ (स्टै. १०।४३ उप.) |
| | प्र. श्रावण कृष्णपक्ष: |
| जुला. ४ | कृ. २ रवौ श्रवणेऽभिजिति |
| सन२००५ | पोष मास: |
| जन. १५ | शु. ६ शनौ उ.भा. अभिजिति |
| जन. १६ | शु. ७ रवौ रेवत्यामभिजिति |
| जन. २० | शु. ११ गुरौ रोहि. अभिजिति |
| जन. २२ | शु. १२ शनौ मृगे अभिजिति |
| | माघ मास: |
| जन. ३० | कृ. ५ रवौ उ.फा. ल.१२ |
| जन. ३० | कृ. ५ रवौ हस्तेऽभिजिति |
| जन. ३१ | कृ. ६ चंद्रे हस्तेऽभिजिति |
| फर. १३ | शु. ५ रवौ रेव. अभिजिति |

## ॥ संवत् २०६१ मध्ये विवाह मुहूर्ताः ॥

| सन२००४ | बैशाख मासः शुक्लपक्ष |
|---|---|
| अप्रै. २२ | ३ गुरौ रोहि. दिवा ल.५,रात्रौ ११ रे. ९ ॥ऽशु॥॥॥ (सिंहे:बु. ७ दो.) |
| अप्रै. २३ | ४ शुक्रे रोहि. दिवा ल.३ रे.९ ॥ऽशु॥॥॥ (सोग्रांगः) |
| मई १ | ११ शनौ उफा. दिवा ल. ५,रात्रौ अ. गो. ११ रे. ८ ॥। बु॥ऽ॥। (कुंभे ७ गु. पू.) |
| मई २ | १२ रवौ हस्ते दिवा ३।५; रात्रौ गो. ८, ११ रे. ७ ऽऽ।ऽबु॥॥। (कुंभे ७ गु. पू.) |
| | **ज्येष्ठ कृष्णपक्षः** |
| मई ८ | ४ शनौ मूले दिवा. ल. २।५ रे. ९ ॥॥॥ऽ॥ (वृषे रेखा ८) |
| मई ९ | ५ रवौ उषा. दिवा ल. २।५, रात्रौ अ. गो. ११ रे. ७ ।ऽ।ऽशु॥॥ऽद. |

अग्रे वृषेकः

(ज्येष्ठ शुक्लपक्ष पर्यन्त मघादि पंचपादत्वादभावः)

आषाढ कृष्णपक्षे शुक्रास्तत्वादभावः

*सिंहस्थ गुरु दोषः - गंगा के उत्तर और गोदावरी के दक्षिण भाग में करने योग्य मुहूर्त्तः प्रमाण - भागीरथ्युत्तरे कूले गोतम्या दक्षिणे तथा । विवाहो व्रतबंधश्च सिंहस्थेज्ये न दुष्यति ॥*

| | **आषाढ शुक्लपक्षः** |
|---|---|
| जून २२ | ४ भौमे मघा. रात्रौ ल. २ रे. ७ ऽ॥॥ऽऽ॥ |
| जून २३ | ५ बुधे मघा. दिवा ल.६।८, रात्रौ अ.गो. रे. ७ ऽ॥॥ऽऽ॥ (वृश्चिके ७ शु., अ.गो. भौमाष्टमः) |
| जून २६ | ८ शनौ हस्ते दिवा ल. ८, रात्रौ ११ रे. ९ ॥॥॥ऽ॥ (वृश्चि. शु. ७ पू., कुंभे गु. ७ पू.) |

अग्रे चतुर्मासारंभः

| | **कार्तिक शुक्लपक्षः** |
|---|---|
| नवं. २३ | १२ भौमे रेवत्यां दिवा ल. ९ रे. ९ ॥॥ऽ॥॥ |
| नवं. २६ | १५ भृगौ रोहि. रात्रौ ल. ६ रे. ८ ॥॥ऽ॥ऽ॥ |
| | **मार्गशीर्ष कृष्णपक्षः** |
| नवं. २७ | १ शनौ रोहि.दिवा ल.११।१२ रात्रौ ३,रे.८ ॥॥ऽ॥ऽ॥ (मीने ७ गु. पू, मिथु. बु. ७ पू.) |
| नवं. २८ | २ रवौ मृगे दिवा ल. ११।१२, रात्रौ गो ४, ६ रे. १० ॥॥॥॥॥ (मीने गु. ७ पू, कर्के सोग्रांगः) |
| दिसं. ४ | ७ शनौ मघा अ. गोधूलि, रे. ८ ।ऽ॥॥ऽ॥। |
| दिसं. ५ | ८ रवौ उफा. रात्रौ ल. ६, रे. ८ ऽ॥॥॥ऽ॥ (स्टै. २६।५० या.) |
| दिसं. ६ | ९ चंद्रे उफा. दिवा ल.९,रात्रौ अ.गो रे.८ ऽ॥॥॥ऽ॥ |
| दिसं. ६ | ९ चंद्रे हस्ते दिवा ल. ९, रे. ८ ऽ॥॥॥ऽ॥ |
| | रात्रौ लग्नाऽभावः |
| दिसं. ८ | ११ बुधे स्वातौ रात्रौ ल. ४।६, रे. ८ ॥॥ऽ॥ऽ॥ (कर्के सोग्रांगः) |
| दिसं. ९ | १२ गुरौ स्वातौ दिवा ल. ९।१२, रे. ८ ॥॥ऽ॥ऽ॥ (मीने ७ गु.पू.) |
| | **मार्गशीर्ष शुक्लपक्ष** |
| दिसं.१४ | ३ भौमे उषा. रात्रौ ल. ६ रे. ९ ॥॥ऽ॥॥ |

अग्रे धनुष्यर्क

| सन२००५ | **पोष शुक्लपक्ष** |
|---|---|
| जन. १६ | ७ रवौ रेवत्यां दिवा. ल.११,रात्रौ अ.गो.रे.९ ॥॥॥ऽ॥ |
| जन. २१ | १२ शुक्रे मृगे रात्रौ ल. ८ रे. ७ ऽ॥ऽ॥॥ऽ (सोग्रांगः, स्टै. २७।५४ उ.) |
| जन. २२ | १२ शनौ मृगे दिवा ल.१२ रे.८ ऽ॥ऽ॥॥ (गु.७पू.) |
| | **माघ कृष्णपक्ष** |
| जन. २९ | ४ शनौ उफा. दिवा ल. २, रात्रौ गोधूलि, ६ रे. ९ ॥॥॥ऽ॥ |
| जन. ३० | ५ रवौ उफा. दिवा ल. ११ रे. ९ ॥॥॥ऽ॥ |
| जन. ३० | ५ रवौ हस्ते दिवा २,रात्रौ गोधूलि, रे. ९ ॥॥॥ऽ॥ |
| जन. ३१ | ६ चंद्रे हस्ते दिवा ल. ११, रे. ९ ॥॥॥ऽ॥ |
| फर. ३ | ९ गुरौ अनु. ल. अ. गोधूलि, ६, रे. ८ ऽ॥॥॥ऽ॥ |
| फर. ४ | १० शुक्रेऽनुराधा.दिवा ल. ११, रे ८ ऽ॥॥॥ऽ॥ |

## भैरव भवानि संवाद

भैरव प्रश्नः जयजननी जगदीश्वरी तूं जग की प्रतिपाल ।
इकसठ संयत का कहो श्रीमुख से सब हाल ॥
भवानी उ.:सुनले भैरव प्रेम से मैं समझावुं तोय ।
राजामंत्री देस्रतां मध्यम संवत होय ॥
सौम्यग्रहों ने वर्ष में लिये सात अधिकार ।
समय निवासो रजकघर रोहिणी तट आधार ॥
पर भृगुजी सस्येश है धनाधिप हैं गुरुराज ।
सुख संपत्ति संचार हो जग में मंगल काज ॥
इनकी खैंचाताण में ब्यापारां कुछ हान ।
व्यापारा घटबढ घणी रसकस तेजी जाण ॥
रसाधिप तो शनिदेव हैं समझो मध्यम साल ।
गुरु ईश्वरदत्त से गुरु नहीं कथन ग्यारसीलाल ॥

| | **माघ शुक्लपक्ष** |
|---|---|
| फर. ११ | ३ शुक्रे उभा. रात्रौ ल. ६, रे. १० ॥॥॥॥॥ |
| फर. १३ | ५ रवौ रेवत्यां दिवा ल. २, रे. ८ ।ऽ॥॥॥ऽ॥ |

अग्रे शुक्रास्तत्वादभावः

### ॥ कात्यायनोक्त विवाह मुहूर्त्ताः नक्षत्र चतुष्टयी ॥

| सन२००४ | **ज्येष्ठ कृष्णपक्षः** |
|---|---|
| मई ११ | ८ भौमे धनि. दिवा ल. ४, रात्रौ अ. गो. रे. ९ ॥॥॥ऽ॥ (कर्के श. १२ दो.) |
| मई १२ | ९ बुधे धनि. दिवा ल. २, रे. ९ ॥॥॥ऽ॥ |
| | **आषाढ शुक्लपक्षः** |
| जून २६ | ८ शनौ चित्रा रात्रौ २, रे. ८ ऽ॥॥ऽ॥। |
| जून २७ | ९ रवौ चित्रा दिवा ल. ५।६।८, रात्रौ गोधूलि रे. ८ ऽ॥॥ऽ॥। (वृश्चि. शु. ७ दो., गो. भौम ८ दोषः) |
| | **मार्गशीर्ष शुक्लपक्षः** |
| दिसं.१४ | ३ भौमे श्रवणे रात्रौ ल. ७ रे. १० ॥॥॥॥॥ (सोग्रांगः, रा. ७ दो.) |

(दृष्टिदोषश्चेत् क्षन्तव्यं सुधिभिः)

**पञ्चाङ्ग गणित कर्ता -**
**पं. श्री रामकुवारात्मज ग्यारसीलाल शर्मा**
मु. डूमोली कलाँ, पो. डूमोली खुर्द
वाया- सिंघाना, जि. झुन्झुनू (राज.) पिन. ३३३५१६.

चैत्र शुक्लपक्ष संवत् २०६१, शाकः १९२६, २१ मार्च से ५ अप्रेल तक नवलगढ

वसंतर्त्तू रविरुत्तरे ऽहर्गणः ४३६८, मार्च-अप्रेल २००४

इसमें लिखे अंक सब स्टैंडर्ड घंटा-मिनट समझें।

| ति. | वा. | घ. | प. | घं. | मि. | नक्षत्र | घ. | प. | घं. | मि. | यो. | घ. | प. | घं. | मि. | क. | घ. | प. | घं. | मि. | दि. | उ. | अ. | चंद्रः स्टे. टा. | तारीख भा. | मु. | इं. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | र | ५४ | ३८ | २८ | २७ | उभा | ४० | ०२ | २२ | ३७ | शु | २१ | ५० | १५ | २० | किं | २४ | १० | १६ | १६ | ३० ०४ | ६ ३६ | ६ ३८ | मीने | १ | २९ | २१ | नवरात्रारम्भः, घटस्था., ध्वजारो., आरोग्य १, विद्या १, कल्पादि, B |
| २ | सो | ५६ | ४१ | २९ | १५ | रेव | ४३ | १५ | २३ | ५३ | ब्र | २० | ०३ | १४ | ३६ | बा | २५ | ३० | १६ | ४७ | ०८ | ३५ | ३८ | मेषे २३।५३ | २ | ३० | २२ | चंद्रदर्शनम् (मु.३०), पंचक समाप्तिः २३।५३, श्रृंगार (सिंधारा) देशाचारे |
| ३ | मं | ... | ... | ... | ... | अश्वि | ४७ | ५१ | २५ | ४२ | ऐ | १९ | २४ | १४ | २० | तै | २८ | १७ | १७ | ५३ | १२ | ३४ | ३९ | मेषे | ३ | १ | २३ | मन्वादि, मत्स्योत्पत्तिः, अरुन्धती व्रतं पूजनञ्च, गणगौरी पूजा, A |
| ३ | बु | ० | १४ | ६ | ३८ | भर | ५३ | ४६ | २८ | ०३ | वै | १९ | ४९ | १४ | २९ | ग | ० | १४ | ६ | ३८ | १६ | ३३ | ३९ | मेषे | ४ | २ | २४ | भ. १९।३२ उ., कृत्ति. शुक्रः २४।२९ \|A मनोरथ तृतीयाव्र., सफर २ C |
| ४ | गु. | ५ | ०४ | ८ | ३३ | कृति | ... | ... | ... | ... | वि | २१ | १३ | १५ | ०१ | वि | ५ | ०४ | ८ | ३३ | २० | ३२ | ४० | वृषे १०।४३ | ५ | ३ | २५ | भ. ८।३३ या., कल्पादि, मेषे अश्वि. बुधः २८।१८ |
| ५ | शु | १० | ५६ | १० | ५३ | कृति | ० | ४८ | ६ | ५० | प्री | २३ | २२ | १५ | ५१ | बा | १० | ५६ | १० | ५३ | २४ | ३१ | ४० | वृषे | ६ | ४ | २६ | डोलोत्सवः, स्कन्द षष्ठी व्र. \|C सौभाग्य शयन व्र., शिवशक्ति पू., |
| ६ | श | १७ | २८ | १३ | २, | रोहि | ८ | २८ | ९ | ५३ | आ | २५ | ५३ | १६ | ५९ | तै | १७ | २८ | १३ | २९ | २९ | २९ | ४१ | मिथु. २३।२६ | ७ | ५ | २७ | रोहि. भौमः १३।५९ \|B भा. चैत्रारंभः, पातस्पर्शः ११।४८, मोक्षः १५।४८ |
| ७ | र | २३ | ५९ | १६ | ०४ | मृग | १६ | १४ | १२ | ५८ | सौ | २८ | २२ | १७ | ४९ | व | २३ | ५९ | १६ | ०४ | ३३ | २८ | ४१ | मिथु. | ८ | ६ | २८ | भ. १६।०४ उ. २९।१७ या., वृषे शुक्रः ७।३३ |
| ८ | सो | २९ | ५१ | १८ | २४ | आर्द्रा | २३ | २६ | १५ | ५० | शो | ३० | १९ | १८ | ३५ | व | २९ | ५१ | १८ | २४ | ३७ | २७ | ४२ | मिथु. | ९ | ७ | २९ | भवान्युत्पत्तिः, अशोककलिका प्राशनं |
| ९ | मं | ३४ | २७ | २० | १३ | पुन | २९ | ३० | १८ | १४ | अ | ३१ | १९ | १८ | ५८ | बा | २ | २२ | ७ | २३ | ४१ | २६ | ४२ | कर्के ११।४१ | १० | ८ | ३० | श्री रामनवमी. रेव. रविः २८।०१ (सौरः २९।४४) |
| १० | बु | ३७ | २१ | २१ | २१ | पुष्य | ३३ | ५८ | २० | ०० | सु | ३१ | ०३ | १८ | ५० | तै | ६ | १० | ८ | ५३ | ४५ | २५ | ४३ | कर्के | ११ | ९ | ३१ | \|E दोलोत्सवः, अप्रेल ४ ता. ३०, (व) पूफा.-१ गुरुः १२।५१ |
| ११ | गु | ३८ | २२ | २१ | ४५ | श्ले | ३६ | ३६ | २१ | ०२ | धृ | २९ | २० | १८ | ०८ | व | ८ | ०८ | ९ | ३९ | ४९ | २४ | ४३ | सिंहे २१।०२ | १२ | १० | १ | भ. ९।३९ उ. २१।४५ या., कामदा ११ व्र., लक्ष्मीकान्त E |
| १२ | शु | ३७ | ३० | २१ | २३ | मघा | ३७ | २५ | २१ | २१ | शू | २६ | ०९ | १६ | ५० | व | ८ | १२ | ९ | ३९ | ५३ | २३ | ४४ | सिंहे | १३ | ११ | २ | हरि दमनोत्सवः \|D मोक्षः २९।४७ |
| १३ | श | ३४ | ५३ | २० | १९ | पूफा | ३६ | ३० | २० | ५८ | गं | २१ | ३३ | १४ | ५९ | कौ | ६ | २५ | ८ | ५६ | ५७ | २२ | ४४ | कन्या २६।४६ | १४ | १२ | ३ | प्रदोषः, जैनमहावीर जयंती, शिवपूजन विशेषः, पातस्पर्शः ३५।५३, D |
| १४ | र | ३० | ४५ | १८ | ३९ | उफा | ३४ | ०८ | २० | ०० | वृ | १५ | ४३ | १२ | ३८ | ग | ३ | ०१ | ७ | ३३ | ३१ ०१ | २१ | ४५ | कन्या | १५ | १३ | ४ | भ. १८।३९ उ. २९।३८ या. |
| १५ | सो | २५ | २७ | १६ | ३० | हस्त | ३० | ३५ | १८ | ३४ | ध्रु | ८ | ५० | ९ | ५१ | व | २५ | २७ | १६ | ३० | ०५ | १९ | ४५ | तुला. २९।४३ | १६ | १४ | ५ | मन्वादि, श्री हनुमज्जयंती, पूर्णिमा व्रतंपुण्यञ्च, वैशाख स्नानारंभः |

अयनांशाः २३।५३।४६
५० पं. चै.शु. २ सो. इष्टघटी ११।३३
( रेल्वे घं. मि. ११।१२ )

| सू. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | सौर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | १ | ११ | ४ | ० | २ | ० | ११ |
| ०८ | ०६ | २४ | १७ | २४ | १२ | १९ | ०७ |
| ०३ | ४३ | २६ | ४४ | ०२ | ४३ | २८ | ५८ |
| १४ | २८ | १८ | २८ | १२ | २६ | २८ | ३५ |
| ५९ | ३८ | ९६ | ६ | ६२ | १ | ३ | ५९ |
| ३२ | २६ | ४२ | ५५ | ०७ | ४० | ११ | ३६ |
| उभा | कृ | रे | पूफा | भ | आ | भ | उभा |
| २ | ४ | ३ | २व | ४ | २ | २ | २ |




| मार्च ता. | वा. | रविस्पस्ट प्रातः ६।२७ रेलवे-टाईम रा | अं. | क. | वि | रवि गति क. | वि. | रवि क्रान्ति उत्तर+ अं. | क. | मुम्बई रेलवे-टाईम दि.मा. घ. | प. | सू. उ. घं. | मि. | सू. अ. घं. | मि. | कलकत्ता रेलवे-टाईम दि.मा. घ. | प. | सू. उ. घं. | मि. | सू. अ. घं. | मि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २१ | र | ११ | ०६ | ५५ | ५२ | ५९ | ३४ | ० | १८ | ३० | ०२ | ६ | ४५ | ६ | ४६ | ३० | ०३ | ५ | ४३ | ५ | ४४ |
| २२ | चं | ११ | ०७ | ५१ | २६ | ५९ | ३२ | ० | ४२ | ३० | ०५ | ६ | ४५ | ६ | ४७ | ३० | ०६ | ५ | ४२ | ५ | ४४ |
| २३ | मं | ११ | ०८ | ५० | ५८ | ५९ | ३० | १ | ०६ | ३० | ०८ | ६ | ४४ | ६ | ४७ | ३० | ०९ | ५ | ४१ | ५ | ४५ |
| २४ | बु | ११ | ०९ | ५० | २८ | ५९ | २८ | १ | २९ | ३० | १० | ६ | ४३ | ६ | ४७ | ३० | १३ | ५ | ४० | ५ | ४५ |
| २५ | गु | ११ | १० | ४९ | ५६ | ५९ | २६ | १ | ५३ | ३० | १३ | ६ | ४२ | ६ | ४७ | ३० | १६ | ५ | ३९ | ५ | ४५ |
| २६ | शु | ११ | ११ | ४९ | २२ | ५९ | २४ | २ | १६ | ३० | १६ | ६ | ४१ | ६ | ४८ | ३० | १९ | ५ | ३८ | ५ | ४६ |
| २७ | श | ११ | १२ | ४८ | ४६ | ५९ | २२ | २ | ४० | ३० | १८ | ६ | ४० | ६ | ४८ | ३० | २२ | ५ | ३७ | ५ | ४६ |
| २८ | र | ११ | १३ | ४८ | ०७ | ५९ | २० | ३ | ०३ | ३० | २१ | ६ | ४० | ६ | ४८ | ३० | २६ | ५ | ३६ | ५ | ४६ |
| २९ | चं | ११ | १४ | ४७ | २७ | ५९ | १८ | ३ | २७ | ३० | २४ | ६ | ३९ | ६ | ४८ | ३० | २९ | ५ | ३५ | ५ | ४७ |
| ३० | मं | ११ | १५ | ४६ | ४५ | ५९ | १६ | ३ | ५० | ३० | २७ | ६ | ३८ | ६ | ४९ | ३० | ३२ | ५ | ३४ | ५ | ४७ |
| ३१ | बु | ११ | १६ | ४६ | ०० | ५९ | १४ | ४ | १३ | ३० | २९ | ६ | ३७ | ६ | ४९ | ३० | ३५ | ५ | ३३ | ५ | ४७ |
| १ | गु | ११ | १७ | ४५ | १४ | ५९ | ११ | ४ | ३६ | ३० | ३२ | ६ | ३६ | ६ | ४९ | ३० | ३८ | ५ | ३२ | ५ | ४८ |
| २ | शु | ११ | १८ | ४४ | २५ | ५९ | १० | ५ | ०० | ३० | ३४ | ६ | ३५ | ६ | ४९ | ३० | ४२ | ५ | ३२ | ५ | ४८ |
| ३ | श | ११ | १९ | ४३ | ३५ | ५९ | ०७ | ५ | २३ | ३० | ३७ | ६ | ३५ | ६ | ४९ | ३० | ४५ | ५ | ३१ | ५ | ४९ |
| ४ | र | ११ | २० | ४२ | ४२ | ५९ | ०५ | ५ | ४५ | ३० | ४० | ६ | ३४ | ६ | ५० | ३० | ४८ | ५ | ३० | ५ | ४९ |
| ५ | चं | ११ | २१ | ४१ | ४७ | ५९ | ०३ | ६ | ०८ | ३० | ४२ | ६ | ३३ | ६ | ५० | ३० | ५१ | ५ | २९ | ५ | ४९ |

अयनांशाः २३।५३।४७
५१ पं. चै.शु. ८ सो. इष्टघटी ११।५३
( रेल्वे घं. मि. ११।१२ )

| सू. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | सौर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | १ | ० | ४ | १ | २ | ० | ११ |
| १४ | ११ | ०३ | १६ | ०१ | १२ | १९ | १४ |
| ५९ | १२ | ५० | ५८ | ०८ | ५७ | ०६ | ५४ |
| १२ | २२ | ०४ | २१ | ५३ | १९ | १३ | ५५ |
| ५९ | ३८ | ५५ | ६ | ५९ | २ | ३ | ५९ |
| १७ | २३ | ५९ | ०७ | १८ | २४ | ११ | १९ |
| उभा | रो | अ | पूफा | कृ | आ | भ | उभा |
| ४ | १ | २ | २व | २ | २ | २ | ४ |




अयनांशाः २३।५३।४८
५२ पं. चै.शु.१५ सो. इष्टघटी १२।१२
( रेल्वे घं. मि. ११।१२ )

| सू. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | सौर |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | १ | ० | ४ | १ | २ | ० | ११ |
| २१ | १५ | ०७ | १६ | ०७ | १३ | १८ | २१ |
| ५३ | ४० | ५६ | १८ | ५३ | १६ | ४३ | ४९ |
| ३० | ५५ | ५६ | २३ | ४८ | १८ | ५७ | २२ |
| ५९ | ३८ | ७ | ५ | ५५ | ३ | ३ | ५९ |
| ०३ | २० | २७ | ०८ | ४५ | ०७ | ११ | ०३ |
| रे | रो | अ | पूफा | कृ | आ | भ | रे |
| २ | २ | ३ | १व | ४ | २ | २ | २ |



